|❀| श्रीगणेशायनमः |❀|

# हिसाब दृष्टि कूटिकावली

## प्रथम भाग।

मुंशी रामसहाय जी अध्यापक द्वारा
संग्रहीत और प्रकाशित

—(-:o:-)—

रक्खो जेब में हरदम—न छोड़ो इसको पल भर भी,
चक्खो जायका इसका—चखाओ दूसरों को भी।
इज्जत करेंगे सब तुम्हारी—दूसरों के प्रिय बनो;
ऐसी अनोखी चीज के—फिर क्यों नहीं ग्राहक बनो॥

—(❀)—

मुद्रक— बाला प्रसाद वर्मा, "स्वाधीन प्रेस" झाँसी।

—:-○-:—

प्रथमवार
१००० प्रति

१९२३ ई०



मूल्य =)

तीन पसेरी की कुप्पी पांच पसेरी की कुप्पी में उड़ेलदी । दुबारा मन भर की कुप्पी में से तीन पसेरी की कुप्पी भरी यह कुप्पी फिर पांच पसेरी की कुप्पी में उड़ेली । उड़ेलने के बाद इसमें पसेरी भर घी बचरहा फिर पांच पसेरी की कुप्पी मनभर की कुप्पी में उड़ेलदी और जो तीन पसेरी की कुप्पी में पहिले पसेरी भर घी बच रहा था वह पांच पसेरी की कुप्पी में उड़ेल दिया । फिर मन भरकी कुप्पी में से तीन पसेरी का कुप्पी भरी यह कुप्पी फिर पांच पसेरी की कुप्पी में उड़ेल दी तो पंच पसेरी की कुप्पी में चार पसेरी घी हो गया । और मनभर की कुप्पी में भी चार पसेरी घी रह गया । और दोनों भाइयों ने आधा २ घी लेकर रस्ता ली ।

* २ सवाल *

दो डालियों पर कुछ २ तोते बैठे हैं एक डाली के तोता कहते हैं कि अगर तुम में से एक तोता हममें आजावे तो हम तुम बराबर हो जावें । और दूसरी डाली के कहते हैं कि अगर तुम में से एक तोता हम में आ जावे तो हम तुम से सवाये हो जावें तो हर एक डाली पर कितने २ तोता हैं ।

॥ उत्तर ॥

पहिली डालीपर १७ तोते, दूसरी पर १६ तोते ।

॥ ३ सवाल ॥

एक साहूकारने एक आदमी एक रुपया रोज पर ३० दिन के लिये नौकर रक्खा उसके लिये ५ अंगूठिया है । कि वह महीने के अंदर चाहे जब चलाजाय तनख्वाह में उसी हिसाब की अंगूठी दी जावेंगी । और जो महीने भर काम करेगा तो पांचों अंगूठियां दी जावेंगी । तो हर एक अंगूठी कितने २ रुपया की है ।

॥ उत्तर ॥

पहिली १) रुपया की, दूसरी २) रुपया की, तीसरी ४) रुपया

को चौथा ८) रुपया की, पाँचवी १५) रुपया की।

**॥ ४ सवाल ॥**

चालीस सेर घी तुलना है उसके लिये चार बाट ऐसे दरियाफ्त करो कि जिनसे हर एक आदमी चालीस के अन्दर चाहे जितने पूरे सेर घी ले सके। और चारों बाट मिलकर मन करके हां तौल में बाट आगे पीछे भी रख सकते हैं।

**॥ उत्तर ॥**

पहिला १ सेर का, दूसरा ३ सेरका, तीसरा ९ सेरका और चौथा २७ सेरका है।

**॥ ५ सवाल ॥**

एक नदी खूब चढ़ी हुई है उसकी एक तरफ़ छः आदमी हैं यानी राजा, रानी, वज़ीर, वज़ीरिन, मेंतर, मेंतरानी, और इसी तरफ़ किश्ती है और किश्ती का चलाने वाला मल्लाह कोई नहीं है। और किश्ती में दो आदमी से ज्यादा नहीं बैठ सकते। और अकेली औरत किसी के मर्द के पास नहीं रह सकती। अगर मर्द और उसकी औरत एक तरफ़ हों तो दूसरे मर्द के रहने में कोई हर्ज नहीं है। और मेंतर, मेंतरानी किसी के साथ नहीं बैठ सकते। तो बताओ वह किस तरह नदी के उस पार उतर पावेंगे।

**॥ उत्तर ॥**

पहिले मेंतर मेंतरानी गए
मेंतर किश्ती लेकर वापिस आया )
रानी वज़ीरिन गईं
मेंतरानी किश्ती लेकर वापिस आई
वज़ीर, राजा गए



वज़ीर, वज़ीरिन आये
मंतर मंतरानी गए
राजा रानी आये
राजा वज़ीर गए
मंतरानी आई
रानी वज़ीरिन गई
मंतर आया
मंतर मंतरानी गए
इस प्रकार सब पार होगये

॥ ६ सवाल ॥

खिरक एक दरवाजे तीन, सातघाट को अचवें नीर।
नौ वृछा की बैठे छांय, तेरह ग्वाल चरावन जायं॥
हर जगह एकसी गायें जाना चाहियें तो सब गायें कितनी हैं।

॥ उत्तर ॥

८१६ गाय थीं।

७ सवाल

२० पूड़ी हैं। और मर्द, औरत, बच्चा मिला कर २० हैं। एक मर्द ३ पूड़ी खाता है। एक औरत १॥ पूड़ी खाती है और एक बच्चा आधी पूड़ी खाता है। तो मर्द औरत व बच्चा मिला कर २० हो जावें और २० पूड़ी हो जायें तो हर एक की तादाद बताओ।

॥ उत्तर ॥

२ मर्द ५ औरतें १३ बच्चा।

८ सवाल

एक तेली घरसे तेल लेकर चला पहिले देवता के पास पहुंचा

तो कहा कि तेल दूना हो जावे तो सेर भर चढ़ा दूं । इसी तरह चार देवता के पास गया । तेल दूना होता गया और सेर भर चढ़ाता गया अखीर में खाली बरतन लेकर घर चला गया तो वह घर से कितना तेल लेकर चलाथा ।

५
२६३

॥ उत्तर ॥

पन्द्रह छटांक तेल लेकर चला था ।

॥ ९. सवाल ॥

फूल गुलाब के तोर सखी, इक देवन पूजन को चल आईं ।
आधे फूल चढ़ावत रामहिं, पांचवें अंश महेश गुनाईं ॥
गजानन को षट अंश चढ़ाय, पन्द्रांश राधे के मन्दिर लाई ।
अंश अठारह देवी पूज, पचीस बचे तब पूछ पढाई ॥
तो कुल फूल कितने थे ।

॥ उत्तर ॥

२२५० फूल थे

॥ १० सवाल ॥

एक रोज दशमी के दिन को छत्रसाल महराज दियैया ।
आधे दये कपिला मुनिको फिर तिहाई हिस्सा वेद पढ़ैया ॥
बाकी की चौथ दई गनका कों फिर पांचवे हिस्सा बेद भाट भयैया ।
छहिंस सौ छत्तीस कुरीकों, बताओ थार में कितेक रुपैया ॥

॥ उत्तर ॥

१८००० रुपया थे ।

* ११ सवाल *

आधे कीच तिहाई जल, दशयें अंश खज्जार ।

पचपन गज ऊपर कड़ी, शिला क्षितिक विस्तार ॥

॥ उत्तर ॥

६२५ गज ।

॥ १२ सवाल ॥

पैसे छेरी टके गाय, पांच टकामें भैंस बिकाय ।
बीस टकामें बीसों लेव, ले कर के मुझ से कहदेव ॥

॥ उत्तर ॥

सोरह छेरी दो हैं गाय, दो भैंसों का जोड़ कहाय ।
बीस टकामें बीसों लीजे, पीछे दोष न मुझको दीजे ॥

॥ १३ सवाल ॥

मन भरकी बीवी है, मन भरके मियां है और मन भरके ही दो छोकड़ा है । यह चारों नदी के एक तरफ़ है नदी खूब चढ़ी हुई है और नाव में मन भरसे ज्यादा बोझ नहीं जा सकता और खेने वाला मल्लाह भी नहीं है तो वह किस तरह पार उतरेंगे ।

॥ उत्तर ॥

पहिले दोनों छोकड़ा गये ।
एक छोकड़ा वापिस आया ।
मियां गये ।
दूसरा छोकड़ा वापिस आया ।
दोनों छोकड़ा गये ।
एक छोकड़ा आया ।
बीवी गई ।
दूसरा छोकड़ा आया ।
दोनों छोकड़े चले गये, और सब पार हो गये ।

॥ १४ सवाल ॥

एक आदमी ने स्टेशन मास्टर से पूछा कि अभी क बजे हैं। उसने उत्तर दिया कि जित । घंटे आधी रात के होने में कम हैं उनके आधे दुपहर से ज्यादा हुये हैं। तो बताओ उस वक्त कै बजे हैं।

उत्तर।

दिन के चार बजे हैं।

* १५ सवाल *

तीन आदमी कहीं जा रहे थे रास्ते में किसी गांव में ठहरे वहां पर इनका दोस्त एक थार में कुछ पूड़ी लेकर आया दो आदमी सो गये थे। और एक आदमी जो जगता था उसने तीन हिस्सा करके एक हिस्सा खालिया। और १ पूड़ो जो तीन हिस्सा करके बची थी वह कुत्ते को डालदी। फिर इस आदमी के सोने के बाद दूसरा जगा— उसने तीन हिस्सा करके एक हिस्सा खालिया और १ पूड़ी जो हिस्सा करके बची थी कुत्ते को डालदी। फिर तीसरा जगा उसने भी तीन हिस्सा करके एक हिस्सा खालिया और पूड़ी बची हुई कुत्ते को डालदी। फिर सुबह तीनों आदमी जागे तो थार में रक्खी हुई पूड़ी बांधली। और जहां कलेवा किया वहां पर पूड़ियों के तीन हिस्से करके एक २ हिस्सा खालिया और जा १ पूड़ी बची थी वह कुत्ते को डालदी। तो बताओ उनका दोस्त कुल कितनी पूड़ियां लाया था।

उत्तर।

७९ पूड़ी।

॥ १६ सवाल

एक मोदी ने दूसरे मोदी से पूछाकि ग्यारह रुपया की ज्वारमें

बारा टूट इसका भेद मुझे समझाओ।

उत्तर।

दूसरे मोदी ने कहा कि तुम ने ग्यारह रुपया की ज्वार खरीदी होगी फिर सस्ता भाव होने से न बेची होगी। उसके बार २ के झाड़ने में खजरा के बारा टूटे होंगे- उसने कबूल किया।

॥ १७ सवाल ॥

फिर इन मोदी ने कहा कि हमारा भी एक हिसाब बतलाइये कि एक घोड़े पर चौदह चढ़े।

उत्तर।

पहिले तो वह मोदी चकराये- लेकिन फिर खामोश होकर कहा कि गहोई बानियों में चौदह एक गोत्र होता है उस गोत्र का मनुष्य चढ़ा होगा। उसने भी इनकी प्रशंसा की।

॥ १८ सवाल ॥

एक मनुष्य घोड़े पर चढ़ा चला जाताथा रस्ते में किसीने उससे पूछा कि घोड़ा कितने में खरीदा था। वह मनुष्य पेचीला आदमी था जवाब दिया कि यह घोड़ा मेरे बाप का खरीदा है। उन्होंने इसकी खरीद के बारे में यह कहा था कि हज़ार रुपया से जितने कममें आया है सौ रुपये से उतनेही ज्यादा में आया है। तो वह घोड़ा कितने में खरीदा था।

उत्तर।

५५० रुपया में खरीदा था।

॥ १९ सवाल ॥

एक आदमी, छिरिया, बिगना, और चौरई की बोझा अपने साथ लिये

या। जो एक दूसरे के दुश्मन हैं। यह नदी के एक तरफ़ थे। नहीं आई हुई हैं। और वह मनुष्य नाव पर एक चीज़ से ज्यादा नहीं ले जा सकता है। और एक दूसरे को अपने दुश्मन का डर है। तो उनको किस तरह उस पार करना चाहिये।



उत्तर।

पहिले छेरो लेकर उस पार छोड़ आया।
फिर आकर चिगना ले गया।
छिरिया वापिस लाया।
फिर चौरई कीभाजी ले गया।
फिर खालीआकर के छेरी ले गया।

॥ २० सवाल ॥

दो आम के पेड़ों पर कुछ २ तोते बैठे हैं। एक पेड़के तोते कहते है कि अगर तुम में से एक तोता हममें आजावे तो हम तुम बराबर हो जावें। और दूसरे पेड़ के तोता कहते हैं कि अगर तुम में से एक तोता हममें आजावे तो हम तुम से दूने हो जावें। तो हर एक पेड़ पर कितने २ तोते हैं।

उत्तर।

एक पेड़ पर ५ तोते, दूसरे पेड़ पर ७ तोते।

॥ २१ सवाल ॥

तीतुर आगे, तीतुर पाछे, तीतुर, के दो तीतुर आगे, तीतुर, के दो तीतुर, पाछे तो बताओ कुल कितने तोतर थे।

उत्तर।

कुल ३ तोतर थे।

॥ २२ सवाल ॥

दो आदमियों ने अलग २ चना ख़रीदे एक ने १० मन दूसरे ने १०० मन । माल के सस्ते हो जाने की वजह से पहिली बार दोनों ने एकही दिन और और एकही भाव में कुछ २ माल बेच डाला । कुछ दिनों में तेजी हुई तो दोनो ने एकही भाव में कुल बचा हुआ माल बेच डाला ॥ तो दोनों के पास कुल बराबर २ रुपया आये । यानी जितने १०० मनके दाम आये उतने ही दाम १० मन के आये तो वह माल दोबार किस २ भाव बिका और हर एक का कितना २ बिका ॥

उत्तर ।

पहिली बार १) रुपया के ७ मन के भाव में बिके । जहां तक हर एक का पूरे २ रुपयों का बिका बेच दिया । फिर दूसरी बार १३) रुपया की मन के हिसाब से बेच दिये ।

॥ २३ सवाल ॥

पांच आदमियों ने माल ख़रीदा पहिले ने १०० मन दूसरे ने ८० मन तीसरे ने ६० मन चौथे ने ४० मन और पांचवें ने २०मन ख़रीदा दो बार में हर एक का माल एकही भाव बिका और हर एकके एकसी रक़म आई तो किस भाव और कितना २ माल किस बार बिका ।

उत्तर ।

पहिली बार १) रुपया का ७ मनके भाव से बिका जिसके जहां तक पूरे २ रुपया आये उतना ही बेच दिया । बचा हुआ माल दूसरी बार हर एक का ३) रुपया की मन के भाव बिका ।

॥ २४ सवाल ॥

कोई दो व्योपारी महोबा पान खरीद ने को गये। पहिले को सस्ता माल मिला दूसरा देर में पहुंचा उसको तेज भाव मिला। पहिले ने जिस भाव पहिली तमोलिन के पान लिये उसी भाव सब तमोलिनों के लिये। इसी तरह दूसरे ने जिस भाव पहिली तमोलिन के लिये उसी भाव सब तमोलिनों के लिये। कुल वहां ६ तमोलिनें थी पहिली के पास १०० पान, दूसरी के पास ९० पान, तीसरी के पास ८० पान, चौथी के पास ७० पान, पांचवी के पास ६० पान, छटवीं के पास ५० पान सातवीं के पास ४० आठवीं के पास ३० पान, और नौवो के पास २० पान थे। दोंनों व्योपारियों ने सब तमोलिनों के कुल पान खरीद लिये जब सब तमोलिनोंने अपने २ दाम देखे तो हर एक के पास एकसे दाम आये। तो किस व्योपारी ने किस भाव पान खरीदे थे और कितने २ हर एक के खरीदे।

उत्तर।

पहिले ने एक पैसे के ग्यारह २ पान लिये जहां तक उसको पूरे पैसों के हर एक के पास मिले खरीद लिये। दूसरे ने बाकी बचे पान १ पैसे का एक के हिसाब से कुल खरीद लिये।

॥ २५ सवाल ॥

बारह चौंतिस छप्पन उन्यासी, कर गुण लेव करो जिन हांसी।
नौं नौं के नौं आवें अंक, तब दरबारे जइयो कन्त॥

उत्तर।

८१ से गुणा करना चाहिये।

॥ २६ सवाल ॥

एक आदमी ने १० सेर नोंन २ पैसे के भाव से खरीदा। और

पैंठमें बेचने गया। उसने पहले कुछ नोंन ३ पैसे सेरके भाव में बेचा लेकिन इस भाव कुल न बिकने के सबब से बाकी नोंन पैसे का तीन सेर के भाव में बेच दिया। जब उसने कुल पैसे सभाले तो २० पैसे आये यानी जितने में खरीदा था उतने ही आये तो बताओ कि कितना नोंन ३ पैसे सेर बेचा और कितना नोन पैसे का ३ सेर बेचा॥

उत्तर॥

सवा छै सेर तीन पैसे सेर के भाव में।

पौने चार सेर पैसे का तीन सेर के भाव में॥

॥ २७ सवाल ॥

एक चोर ने किसी मोदी के यहां से कुछ नारियल चुराये जब चोर नारियल लेकर जाने लगा तो बाहर गांव एक आदमी ने उसको पकड़ लिया॥ तब तो चोर ने नारियलों के दो हिस्से किये यानी एक हिस्सा अपने लिये और एक हिस्सा उस मनुष्य के लिये लेकिन हिस्सा करने पर एक नारियल बच रहा। इतने में दूसरा आदमी आगया। तो कुल नारियल मिलाकर ३ हिस्से किये फिर भी एक नारियल बच रहा। फिर तीसरा आदमी आगया और कुल नारियल मिला कर ४ हिस्से किये तब भी एक नारियल बचा रहा। फिर चौथा आदमी आगया और कुल नारियल मिला कर पांच हिस्से किये तब भी एक नारियल बच रहा। फिर पांचवां आदमी आगया और कुल नारियल मिलाकर छः हिस्से किये तब भी एक नारियल बच रहा। फिर छटवां आदमी आगया और कुल नारियल मिलाकर सात हिस्से किये तब तो नारियल पूरे २ बट गये। तो बताओ चोर ने कितने नारियल चुराये थे।

उत्तर ।

३०१ नारियल चुराये थे।

॥ २८ सवाल ॥

कोई आदमी कुछ रुपया लेकर बजाज़ की दुकान पर गया । जो वह ३ रुपया गज़ के भाव की बनात लेता है तो चार रुपया बच रहते हैं । और जो ५ रुपया गज़ के भाव की लेता है तो १० रुपया की कमी पड़ती है । तो वह कितना रुपया लिये था । और कितनी बनात लेनी थी ।

उत्तर ।

२५ रुपया लेगया था; और ७ गज़ बनात लेना थी ।

॥ २९ सवाल ॥

कोई मोदी कपास के दो तौल नोंन और आधे आध गुड़ देता है तो ३ पसेरी कपास में ३ पसेरी दोनों चीज़ें आना चाहिये ।

उत्तर ॥

नोंन १० सेर, गुड़ ५ सेर

॥ ३० सवाल ॥

एक बानिया के यहां बरात आई थी । जिसमें ब्राह्मण, ठाकुर, बानिया मिलकर १०० आदमी थे । और जिसके यहां बरात आई थी उसके पास १०० टाठी थीं । ब्राह्मण कहते हैं कि हमको हर आदमी के लिये २ टाठी चाहिये, ठाकुर कहते हैं कि हमको हर आदमी के लिये ४ टाठी चाहिये तब बानियों ने विचार करके कहा कि हम एक २ टाठी में चार २ आदमी भोजन कर लेंगे । मतलब यह है कि १०० आदमी के लिये १०० टाठी हो जाना चाहिये तो इस बरात में हर क़ौम के कितने २ मनुष्य हैं ।

उत्तर ।

१५ ब्राह्मण, १३ ठाकुर, ७२ बानियाँ थे ।

॥ ३१ सवाल ॥

दो डालियों पर कुछ २ तोते बैठे हैं एक डाली के तोते कहते हैं कि अगर तुम मेंसे हम में पांच तोते आजावें तो हम तुम बराबर हो जावें । और दूसरी डाली के इनसे कहते हैं कि अगर तुम मेंसे पांच हममें आजावें तो हम तुम से पचगुनें हो जावें । तो हर एक डाली पर कितने २ तोते हैं ।

उत्तर ।

पहिलीपर १० तोते, दूसरी पर २० तोते हैं ।

॥ ३२ सवाल ॥

दो आदमियों के पास कुछ २ रुपया हैं एक आदमी कहता है कि अगर तुम हमको ३ रुपया दे दो तो हमारे पास तुमसे तिगुने रुपया होजावें । इस पर दूसरा आदमी कहने लगा कि अगर तुम हमको एक ही रुपया दे दो तो भी हम तुमसे तिगुने हो जायेंगे, तो बताओ हर एक के पास कितने २ रूपया हैं ।

उत्तर ।

पहिले के पास ३ रुपया, दूसरे के पास ५ रूपया ।

॥ ३३ सवाल ॥

दो पैसे सेर घी, पैसे सेर नोंन' धेले सेर दाल और छदाम सेर कनक का भाव है तो २० पैसे में चारों चीजें मिल कर २० सेर आना चाहिये ।

उत्तर ।

घी ८ सेर, नोन १ सेर, दार १ सेर, कनक १६ ।

॥ ३४ सवाल ॥

एक मनुष्य ने चार मनुष्यों के लिये कुछ पदार्थ तैयार किये पहिले एक आया उसको वह पदार्थ और कुछ पूड़ियाँ रखदीं। जब वह खाकर चला गया तो दूसरा आया उसके आगे भी वही पदार्थ और जो पूड़ियां पहिले मनुष्य से बची थीं उनको दूना करके रख दिया। उसके बाद तीसरा आया उसके आगे भी वही पदार्थ और शेष पूड़ियों को तीनगुणा करके रख दिया। फिर चौथा आया उसके आगे भी वही पदार्थ और बाकी पूड़ियों को चौगुना करके रख दिया। वह सब खागया और कुछ बाकी न रहा। पीछे मालूम हुआ कि हर एक ने बारह २ पूड़ियां खाईं। तो बताओ पहिले के आगे कितनी पूड़ियां रक्खी थीं।

उत्तर ॥

२०॥ पूड़ियां रक्खी थीं।

॥ ३५ सवाल ॥

डेढ़ रूपया को मामा भानेज सारे बहनोई ने खाया तो हर एक को कितना २ मिला।

उत्तर।

वह तीन आदमी हैं यानी बाप, उसका लड़का, और बापका साला इसलिये आठ २ आने हर एक को मिले।

॥ ३६ सवाल ॥

एक आदमी के पास पांच रोटियां हैं और दूसरे के पास ३ रोटियां तीसरा आदमी खाते वक्त इन्हीं में शामिल होगया। और उसने अपने हिस्से ॥) के आना दिये तो दोनों को किस प्रकार बांटना चाहिये।

उत्तर।

पहिले को सात आना और दूसरे को एक आना लेना चाहिये।

॥ ३७ सवाल ॥

एक चोर राजा के यहा चोरी करने को गया। उसको पहिले पहरेवाले ने रोका तब चोर ने उससे कहा कि जो हम लावेंगे उसका आधा और १ इनाम में तुमको देंगे लेकिन रोको नहीं। इसी तरह चार पहरेवालों से यही कहा। उस तरफ से चोरी में घोड़े मिले और कहने के मुताबिक पहरेवालों को देता २ एक घोड़ा घर ले गया। तो वह कितने घोड़े चुरा लाया था।

उत्तर।

४६ घोड़े चुरा लाया था।

॥ ३८ सवाल ॥

एक घोड़ी के बच्चा पैदा हुआ उसी वक्त से वह घोड़ी हर दिन १०० मील चलती है। और बच्चा पहिले दिन एक मील दूसरे दिन दो मील इसी प्रकार उसकी चाल हर दिन एक मील बढ़ती जाती है। तो वह कितने दिन में घोड़ी को पकड़ लेगा।

उत्तर।

१९९ दिन में पकड़ लेगा।

## ॥ ३९ सवाल ॥

एक मनुष्य के पास १०० गाय और १० लड़के हैं। पहली गाय १ सेर दूध देती है, दूसरी २ सेर, इसी तरह हर एक से दूसरी एक सेर दूध ज्यादा देती है, यानी सौवीं गाय १०० सेर दूध देती हैं। तो १० लड़कों में किस तरह बांटना चाहिये कि हर एक लड़के को १० गाय मिलें और दूध भी हर एक का बराबर हो जावं।

## ॥ उत्तर ॥

| लड़का | गायें | | | | | | | | | | मीज़ान सेर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पहिले को ... | १ | ११ | २१ | ३१ | ४१ | १०० | ९० | ८० | ७० | ६० | ५०५ |
| दूसरे को .. | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ९९ | ८९ | ७९ | ६९ | ५९ | ५०५ |
| तीसरे को ... | ३ | १३ | २३ | ३३ | ४३ | ९८ | ८८ | ७८ | ६८ | ५८ | ५०५ |
| चौथे को ... | ४ | १४ | २४ | ३४ | ४४ | ९७ | ८७ | ७७ | ६७ | ५७ | ५०५ |
| पांचवें को .. | ५ | १५ | २५ | ३५ | ४५ | ९६ | ८६ | ७६ | ६६ | ५६ | ५०५ |
| छटवें को .. | ६ | १६ | २६ | ३६ | ४६ | ९५ | ८५ | ७५ | ६५ | ५५ | ५०५ |
| सातवें को .. | ७ | १७ | २७ | ३७ | ४७ | ९४ | ८४ | ७४ | ६४ | ५४ | ५०५ |
| आठवें को ... | ८ | १८ | २८ | ३८ | ४८ | ९३ | ८३ | ७३ | ६३ | ५३ | ५०५ |
| नौवें को ... | ९ | १९ | २९ | ३९ | ४९ | ९२ | ८२ | ७२ | ६२ | ५२ | ५०५ |
| दसवें को ... | १० | २० | ३० | ४० | ५० | ९१ | ८१ | ७१ | ६१ | ५१ | ५०५ |

॥ ४०सवाल॥

अस्सी मनका गक्कड़ा जिस पर मक्कड़ आय।
रत्ती हर दिन खाय तो कितने दिन में खाय॥

॥ उत्तर ॥

सहस साठ औ आठ हैं, दो सौ छियासठ साल।
आठ माह में खाय कर, मक्कड़ हुआ निहाल॥

॥ ४१ सवाल ॥

राजाबेटी लाड़ली, मांगै एक सुभाव।
चार सुपारी चौगुनी, सोरह दिना खवाव॥

॥ उत्तर॥

धर संतावन धर छब्बीस, बासठ ऊपर मेलो तीस।
छक्का ऊपर विन्दी देव, अपनी सुपारी गिन २ लेव॥

॥ ४२ सवाल ॥

किसी राजा के दरबार में तीन मुसद्दी गये जो कि तीनों एकही दर्जे के थे। राजा ने तीनों को पान के बीड़े दिये। पहिले को ३ बीड़ा दूसरे को ७ बीड़ा तीसरे को ९ बीड़ा दिये। जिन दो मुसद्दियों को कम बीड़ा मिले थे वह अपने दिलमें रंज करने लगे और यह समझे कि राजा ने हमारी तौहीनी की है और उनके चेहरे पर उदासी छा गई। राजा ने उनको उदास देख कर कहा कि रंज मत करो और अपने २ बीड़ों के पान गिनो। तीनों ने अपने २ बीड़ों के पान गिने तो सबके पान बराबर २ निकले तो बताओ कि हर एक के बीड़ा कितने कितने पान के थे।

॥ उत्तर ॥

पहिलें का हर बीड़ा २१ पान का दूसरे का ९ पान का और तीसरे का हर एक बीड़ा ७ पान का था।

॥ ४३ सवाल ॥

धेलाको छै माहमें, दूना करते जाव।
पूरे बारह साल का, रुपया हमें चुकाव॥

॥ उत्तर ॥

पैंसठ सहस पांच सौ लाय, जामें छत्तिस लेहु मिलाय।
मेरा कहना सच्चा मानों, बाल बराबर फर्क न जानों॥

नोट—इस संवाल के लिखने का खास मतलब यह है कि जो लोग फ़िज़ूल खर्ची करते हैं उनको इससे शिक्षा मिलेगी। क्यों कि अगर एक धेले कोभी छः माह में दूना करते जाओ तो बारह सालमें कितनी ज्यादा रक़म होती है।

॥ ४४ सवाल ॥

दमड़ी सेर कनक, छदाम सेर गुड़ और धेले सेर घी आता है। तो १ पैसे में तीनों चीजे ५ सेर आना चाहिये।

॥ उत्तर ॥

कनक ३ सेर, गुड़ १॥ सेर घी ‌॥

## ॥ ४९ सवाल ॥

चार आदमी किसी आम पर आम तोड़ने के लिये चढ़े थे और आम तोड़ २ कर नीचे डालते जाते थे। जब आम तोड़ चुके तो एक आदमी पेड़से उतरा उसने सब आमों को इकट्ठा करके चौथा हिस्सा लेलिया और चला गया। फिर दूसरा आदमी उतरा उसने बाक़ी आमों के चार हिस्से किये और १ हिस्सा और एक आम अधिक लेलिया। इसके बाद तीसरे आदमी ने बाक़ी आमों के चार हिस्से किये और १ हिस्सा और दो आम अधिक लेकर चला गया। फिर चौथे ने बचे हुए आम सब लिए और घर चला गया। घर जाकर हर एक के आम देखे गये तो हर एक के पास एक से आम निकले तो कुल कितने आम तोड़े थे।

## ॥ उत्तर ॥

कुल १६ आम तोड़े थे।

## ॥३ सवाल ॥

गजभर चौड़ा और गज़ भर लंबा कपड़ा एक रुपये का आता है तो आधा गज लम्बा और आधा गज चौड़ा कपड़ा कितने को आवेगा।

## ॥ उत्तर ॥

चार आने को आवेगा।

## ॥ ४७ सवाल ॥

१ खेत २० गट्ठा लम्बा और २० गट्ठा चौड़ा है और उसमें २० बमींठे हैं। जो कि हर एक बमीठा १ गट्ठा लम्बा और १ गट्ठा चौड़ा है तो उस खेत में जोतने लायक ज़मीन कितनी बाक़ी रही क्यों कि बमीठों की जगह में हल नहीं चल सकते।

## ॥ उत्तर ॥

१९ विस्वा ज़मीन बाक़ी रही और बमीठों में सिर्फ १ विस्वा ज़मीन दबी है।

## ॥ ४८ सवाल ॥

एक पलटन में १२१ आदमी हैं उस पलटन का यह क़ायदा है कि पहिले नम्बर वाला १ सेर दूसरे नम्बर वाला २ सेर इसी तरह जो जितने नम्बर वाला है वह उतने ही सेर आटा लेता है यानी अखीरी सिपाही १२१ सेर आटा लेता है और हर एक अपना आटा एकही धड़ी में तुलवाता है। यह पलटन एक छोटे से गांव में पहुँची वहाँ पर जो वैश्य आटा देने आया उसके पास सिर्फ ५ बांट थे और हर एक नम्बर वाले को एकही एक धड़ी में आटा दिया तो बताओ कि उसके ५.स कितने २ सेर के बांट थे बांट तराजू के आगे पीछे भी दे सकता है।

## ॥ उत्तर ॥

१ सेर, ३ सेर, ९ सेर, २७ सेर, ८१ सेर, के बांट थे।

॥ ४९ सवाल ॥

१०० गज़ लम्बा और १०० गज़ चौड़ा एक कपड़े का थान है उसमें से ४ गज़ लम्बा और ४ गज़ चौड़ा एक २ चादरा निकाला जाय तो कितने चादरे बनेंगे।

॥ उत्तर ॥

६२५ चादरा बनेंगे।

॥ ५० सवाल ॥

एक माली कुछ फूल लेकर राजा के दरबार को जाता था। जब वह पहिले फाटक पर पहुँचा तो पहिले पहिरे वाले ने कहा कि पहिले दो फूल यानी एक जाने का और एक आने का हम को दो और आंधे करदो इसी तरह कुल तीन पहरों पर देने पड़े तो राजा के लिये १ फूल बचा तो बताओ कि वह घरसे कितने फूल लेकर चलाथा।

॥ उत्तर ॥

२२ फूल लेकर चला था।

॥ ५१ सवाल ॥

एक अदामी १ साल के लिये नौंकर रक्खा गया और यह शर्त ठहरी कि साल भर में १ अँगूठी और २५ रुपया दिये जायंगे लेकिन वह सिफ ९ महीने काम करके चला गया। और तनख्वाह में वह अँगूठी औ: ७ रुपया ले गया तो अँगूठी की क्या क़ीमत थी।

॥ उत्तर ॥

४७ रुपया अँगूठी की क़ीमत ।

॥ ५२ सवाल ॥

एक पेड़ पर ११७ तोते बैठे हुये थे एक बन्दूक वाले ने उन पर बन्दूक चलाई तो ४१ तोते मर कर ज़मीन पर गिर पड़े तो अब उस पेड़ पर कितने तोते रह गये ।

॥ उत्तर ॥

उस पेड़ पर एक भी तोता नहीं रहा क्यों कि बन्दूक की आवाज़ सुनकर सब तोते भाग गये ।

॥ ५३ सवाल ॥

एक आदमी के पास चार बाज़ू सोने के और दूसरे के पास ३ बाज़ू सोने के थे और पहिले को १०० रुपया और दूसरे को २० रुपया ऋण के देना हैं । जब दोनों ने अपने २ बाज़ू बेच कर ऋण चुका दिया तो दोनों के पास बराबर रुपया रह गये तो हर बाज़ू का मोल बताओ ।

॥ उत्तर ॥

८० रुपया हर एक बाज़ू की क़ीमत थी ।

॥ ५४ सवाल ॥

एक कुँजड़े के पास इतने बेर हैं कि जो दो मनुष्य मोल लें तो पूरे हो जाते हैं और जो ३ मनुष्य मोल लें तो भी पूरे वट जाते हैं परंतु ७ मनुष्य मोल लें तो ४ बचरहते हैं तो बताओ उसके पास कितने बेर थे।

॥ उत्तर ॥

१८ बेर थे।

॥ ५५ सवाल ॥

एक मेवा बेचने वाले के पास इतने सेव थे कि ३ मनुष्यों में से एक ने आधे मोल लिये पुनि दस फेर दिये। और दूसरे ने शेष की तिहाई मोल लेकर दो फेर दिये और तीसरे ने शेष के आधे मोल लेकर १ फेर दिया इस प्रकार मेवा वाले के पास १२ सेव बच रहे तो बताओ सब सेव कितने थे।

॥ उत्तर ॥

४० सेव थे।

॥ ५६ सवाल ॥

एक तेली कुछ तेल लेकर घर से चला और वरमांगा कि मेरा तेल दूना हो जाय तो २ सेर तेल पुण्य करूँ। ईश्वर इच्छा से वर पूरा हुआ और उसने भी अपना बोल पूरा किया। फिर दूसरी बार भी यही कहा यहां तक कि चौथी बार देखने से कुछ बाक़ी न रहा तो वह कितना तेल लेकर चला था।

॥ उत्तर ॥

१ सेर १४ छटाक तेल लेकर चला था।

॥ ५७ सवाल ॥

एक कुँजड़िन के पास कुछ अमरूद थे। एक लड़का पहिली बार सब अमरूदों की तिहाई लेकर चला गया। फिर दूसरे लड़के ने बाक़ी की तिहाई मोल लिये और १ अमरूद रूँगन में उठालिया फिर तीसरे लड़के ने सब अमरूद लेलिये। पीछे कुँजड़िन ने जाना कि तीनों लड़कों के पास एकसे अमरूद हैं तो बताओ सब अमरूद कितने थे।

॥ उत्तर ॥

९ अमरूद थे।

॥ ५८ सवाल ॥

हीराने मोहन से कहा कि जो तुम १ मन नाज अपने नाज में से मुझे देदो तो मेरा नाज तेरे बाक़ी नाज से ३३ गुणा हो जाय। तब मोहन ने हीरा से कहा कि जो तू १ मन नाज मुझे अपने नाज में से दे दे तो मेरा नाज तेरे शेष नाज के बराबर हो जाय। तो बताओ हर एक के पास कितना २ नाज था।

॥ उत्तर ॥

३ मन ५ सेर नाज हीराका, १ मन ५ सेर नाज मोहन का

॥ ५९ सवाल ॥

एक मनुष्य ने किसी मेले में जाकर अपनी संदूकची से कुछ रुपया निकाले और अपने लड़के लड़कियों में इस प्रकार बाँटे कि बड़े लड़के को चौथाई, मझले को छटवाँ भाग, छोटे को आठवाँ भाग और बड़े और मझले बेटे के रुपयों का अँतर मझली बेटी को और मझले और छोटे बेटे के रुपयों का अंतर छोटी बेटी को दिया तब उस मनुष्य के पास छोटे और मझले बेटे के रुपयों के योग से ४ रुपया कम बच रहे, तो बताओ उसने कितने रुपया निकाले थे।

॥ उत्तर ॥

४८ रुपया निकाले थे।

॥ ६० सवाल ॥

एक समय किसी स्त्री के गले का हार टूटा उस हार के मोतियों में से २७ मोती तो उसकी सेज पर मिले, और आधे मोती धरती पर मिले और ६३ मोती उसकी गोद में रह गये और उन मोतियों का पांचवा भाग उसके पतिने छिपा लिया और नौवां भाग खो गया। और उसकी एक सखी को ७० मोती मिले तो। बताओ उस हार में कितने मोती थे।

॥ उत्तर ॥

९०० मोती थे।

॥ ६१ सवाल ॥

एक मनुष्य सफ़र करने को गया उसके पास कुछ लड्डू थे। उसने इन लड्डुओं में से पहिले दिन तिहाई दूसरे दिन चौथाई, तीसरे दिन पाँचवा हिस्सा, और चौथे दिन छटवाँ हिस्सा खाया। तो उसके पास ६ लड्डू रह गये। तो वह कितने लड्डू लेकर चलाथा।

॥ उत्तर ॥

१२० लड्डू लेकर चला था।

॥ ६२ सवाल ॥

किसी जौहरी के हाथ से मोतियों की लड़ी टूटी जिसका तिहाई और चौथाई भाग तो धरती पर गिरतेही चूर २ हो गया और इन दोनों भागों का तीन गुणा अँतर भी मिट्टी में मिल गया और केवल ४मोती डोरे में रह गये तो सब मोती कितने थे।

॥ उत्तर ॥

२४ मोती थे।

॥ ६३ सवाल ॥

एक लड़के से किसी ने पूछा कि तेरी क्या अवस्था है। उसने कहा कि मैं अपने बड़े भाई से ५ वर्ष छोटा हूं। और बड़े भाईकी उम्र बाप की अवस्था की तिहाई है और दादा की चौथाई के बराबर है। और बाप और दादा दोनों की अवस्था मिला कर १०५ वर्ष की है। तो उस लड़के की क्या अवस्था थी।

॥ उत्तर ॥

१० वर्ष की थी ।

॥ ६४ सवाल ॥

एक लड़का एक अंगूरों का गुच्छा लिये जाता था । जिसमें से तिहाई अंगूर तो उसके एक मित्र ने ले लिये और पाँचवाँ भाग कहीं गिर पड़ा छटवाँ भाग आते २ वह खा गया और दशवाँ भाग अपने भाई को दिया । अब उसके पास ६ अँगूर रह गये । तो कहो कि उस गुच्छे में कितने अँगूर थे ।

॥ उत्तर ॥

३० अँगूर थे ।

॥ ६५ सवाल ॥

कई आदमी चले जाते थे किसी ने उनसे पूछा कि तुम सब कितने मनुष्य हो । उनमें से एकने कहा कि जितने हम हैं उनमें यदि उनके दूने और उनकी तिहाई और चौथाई मिलावें तो २१५ होते हैं तो कहो वे कितने आदमी थे ।

॥ उत्तर ॥

६० मनुष्य थे ।

॥ ६६ सवाल ॥

एक आदमी अकेला एक दीवार २४ दिन में बनाता है और दूसरा आदमी उसी दीवार को १२ दिन में बनाता है । अगर दोनों मिल कर उसी दीवार को बनाते तो कितने दिनमें बना पाते ।

॥ उत्तर ॥

८ दिनमें ।

॥ ६७ सवाल ॥

एक ज़मीदार ने कुछ नाज बोया और पहिले वर्ष पाँचवाँ हिस्सा अधिक उपजा । दूसरे साल पहिले साल की पैदा वार का छटवां

हिस्सा अधिक उपजा, तीसरे वर्ष दूसरे वर्ष की पैदावार का सातवाँ हिस्सा अधिक उपजा, तीसरे साल जो ४० मन नाज़ उपजा हो तो पहिली साल कितना बोया होगा ।

॥ उत्तर ॥

२९ मन नाज बोया था ।

॥ ६८ सवाल ॥

एक दौरह वाले साहब ने एक चौकीदार को २ महीने के लिये नौकर रक्खा और कहा कि जिस दिन पहरे पर अचैतन्य पाऊँगा उस रोज दो आने दूंगा और बाक़ी दिनों में ४ आना दिन के हिसाब से पावेगा । समय व्यतीत होने पर साहब ने उसे ११ रुपया १४ आने दिये तो साहब ने कितने दिन उसे चैतन्य और कितने दिन अचैतन्य पाया ।

॥ उत्तर ॥

२५ दिन अचैतन्य, ३५ दिन चैतन्य ।

॥ ६९ सवाल ॥

एक हौजमें दूध भरा हुआ है और तीन बर्तन खाली रक्खे हैं पहिला बर्तन १७ सेर का दूसरा ९ सेर का और तीसरा ५ सेर का है तो ५ सेर और ९ सेर के बर्तनों से दूध नाप २ कर १७ सेर का बर्तन किस प्रकार भरना चाहिये ।

॥ उत्तर ॥

पहिले ९ सेरका बर्तन भर कर १७ सेर वाले में डाला फिर १७ सेर के बर्तन में से ५ सेर का बर्तन भर कर हौज में डाल दिया । दूसरी बार भी ९ सेर का बर्तन भर कर १७ सेर वाले में डाला फिर १७ सेर वाले में से ५ सेर का बर्तन भर कर हौजमें डाल दिया । अब तीसरी बार ९ सेर का बर्तन हौज़ में से भर कर १७ सेर के बर्तन में उड़ेल दिया तो वह पूरा भर गया ।

॥ ७० सवाल ॥

एक दरिया में चार नाव चलतीं हैं और सब नावों पर मुसाफिर बैठे हैं। चलते २ कुछ देर में पहिली नाव डूबने लगी तो तीनों नावों के मल्लाह कहने लगे कि जितने २ मुसाफिर हमारी नाव में मौजूद हैं उतने ही उतने और भेजदो ऐसा करने से चारों नावें फिर चलने लगी कुछ देरमें दूसरी नाव डूबने लगी तो शेष तीनों नाव के मल्लाह कहने लगे कि जितने २ मुसाफिर हमारी नाव में मौजूद हैं उतने ही उतने और भेज दो ऐसा करने से चारों नाव फिर चलने लगीं। फिर तीसरी नाव डूबने लगी उसके लिये भी वैसाही किया गया। और चौथी नाव के डूबने पर भी वैसाही किया गया। इस तरह से जब चारों नाव किनारे पर पहुँचीं तो सब में बराबर २ मनुष्य निकले तो बताओ पहिले हर एक नाव में कितने २ मुसाफिर बैठे थे।

॥ उत्तर ॥

पहिली नाव में ३३, दूसरी में १७, तीसरी में ९ और चौथी में ५ मनुष्य बैठे थे।

॥ ७१ सवाल ॥

एक साहूकार के पास एक साधू आया उस साधू ने साहूकार से कहा कि हमको लड्डू खिलाओ और खाकर दुआदी कि तुमारे लड्डू दूने हो जावें। इसके बाद दूसरा साधू आया उसने भी लड्डू खाकर दुआदी कि तिगुने हो जावें। फिर तीसरा साधू आया उसने खाकर

के दुआदी कि लड्डू चौगुने हो जावें। फिर चौथा साधू आया उसने भी लड्डू खाये लेकिन खाने के पीछे न लड्डू बचे न दुआ दी। पीछे साहूकार को मालूम हुआ कि चारों साधुओं ने बराबर २ लड्डू खाये तो पहिले कितने लड्डू थे और हर एक ने कितने २ लड्डू खायें।

॥ उत्तर ॥

कुल ४१ लड्डू थे और हर एक ने चौबीस २ लड्डू खायें।

॥ ७२ सवाल ॥

एक आदमी ३ साल के लिये १ रुपया रोज़ पर नौकर रक्खा गया। उसके लिये १० अँगूठियाँ हैं कि वह ३ साल यानी १०८० दिन के अंदर चाहे जब चला जाय तनख्वाह में अँगूठियाँ ही दी जावेगी। और जो तीन साल नौकरी करेगा तो दसों अँगूठियाँ दी जायँगी तो हर अँगूठी की क़ीमत बताओ।

॥ उत्तर ॥

१ रु०, २ रु०, ४ रु०, ८ रु०, १६, ३२, ६४, रु०, १२८, रु० २५६, रु० ५६९ रुपया।

॥ ७३ सवाल ॥

किसी आदमी ने ९ सेर आलू १८ पैसे में ख़रीदे और उनको बज़ार में बेचने को लेगया। पहिले ३ पैसे सेर के भाव में बेचे लेकिन

सब न बिक सकने के कारण बचे हुओं को पैसे के तीन सेर लगा, और सब बिक गये। पीछे हिसाब जोड़ा तो १८ पैसे ही यानी न नफा हुआ न टोटा तो बताओ उसने कितने आलू तो सेर और कितने पैसे के तीन सेर बेचे।

॥ उत्तर ॥

ऽ५॥= तीन पैसे सेर और ऽ३॥= पैसे के तीन सेर।




पुस्तक मिलने का पता:—

मुंशी राम सहाय मास्टर

मुहल्ला पोस्ट गुरसराय जिला झांसी